



कवि नूरमुहम्मद कृत

# इन्द्रावती ।

पहिला भाग ।

श्यामसुन्दरदास बी० ए० सम्पादित ।



मूल्य १॥)



*Nagari-pracharini Granthmala Series No 12*



कवि नूरमुहम्मद कृत

# इन्द्रावती ।

पहिला भाग ।



श्यामसुन्दरदास बी० ए० सम्पादित ।



काशी नागरी-प्रचारिणी सभा द्वारा
प्रकाशित ।



BENARES
PRINTED AT THE LAHARI PRESS

1906

# निवेदन।

कवि नूरमुहम्मद कृत "इन्द्रावती" का पहिला भाग छाप कर प्रकाशित किया जाता है। इसका इतना ही अंश और छपने को बाकी है। उसके छप जाने पर इस ग्रंथ की सविस्तर भूमिका प्रकाशित की जायगी। जब तक समस्त ग्रन्थ न छप जाय तब तक उसकी भूमिका लिखने का नियम नहीं है। इसी लिये इस ग्रन्थ तथा उसके कर्ता के विषय में जो कुछ मुझे वक्तव्य है वह मैं अभी नहीं निवेदन करता।

इस ग्रन्थ की प्रति मुझे मिर्जापुर निवासी मौलवी अबदुल्लाह द्वारा प्राप्त हुई है जिसके लिये उन्हें मैं अनेक धन्यवाद देता हूं। इस कवि के पोते मौलवी तसद्दुक से उक्त ग्रन्थ की प्रति मौलवी अबदुल्लाह को प्राप्त हुई है। मूल ग्रन्थ फारसी अक्षरों में लिखा था। मौलवी अबदुल्लाह ने संवत् १९५१ में इसकी नकल कैथी अक्षरों में की। इसी अन्तिम प्रति के आधार पर यह ग्रन्थ छापा गया है।

कवि नूरमुहम्मद ने अपना कुछ संक्षेप वृत्तान्त इस ग्रन्थ के पहिले खण्ड में दिया है। पाठकगण इससे ग्रन्थ बनने का समय आदि जान सकते हैं॥

श्यामसुन्दरदास।

१-५-०६

# खण्ड सूची ।





# इन्द्रावती।



## [१] स्तुति खण्ड।

धन्य आप जग सिरजन हारा। जिन बिन खम्भ अकास सँवारा॥
होऊ जग को आपुहि राजा। राज दोऊ जग को तेहि छाजा॥
दीन्हा नैन पथ पहिचानो। दीन्हा रसना ताहि बखानो॥
बात सुनै कहँ सरवन दीन्हा। दीन्हा बुद्धि ज्ञान तेहि चीन्हा॥
गगन कि सोभा कीन्हे सितारा। धरती सोभा मनुष सँवारा॥

आप गुपुत औ परगट, आप आद औ अंत।
आप सुनै औ देखै, कीन्ह मनुष बुधवंत॥१॥

अहद अकेल सो सिरजन हारा। जानत परगट गुपुत हमारा॥
कीन्ह गगन रवि ससि महि मेरा। कोउ नाही जोरी तेही केरा॥
कीन्हा राति मिलै सुख तासो। कीन्हा दिन कारज है जासो॥
घन, सो महि पर भेजत नीरा। पलुअत सूखो भूमि सरीरा॥
सब बिलाय जाइहि एक बारा। रहै तेहि क मुख रवि उँजियारा॥

है स्रोता औ दिष्टा, तेहि सम कोउ न आहि।
जो कुछ है महि गगन महँ, सब सुमिरत है ताहि॥२॥

अरे दोऊ जग के करतारा । कित कै सकउँ बखान तुम्हारा॥
रसना होइ रोम सब मोही । तबहू बरन न पारउँ तोही ॥
है अपार सागर भौ केरा । मोहि करनी को नाव न बेरा॥
कै किरपा मोहि पार उतारो । दया दृष्टि मोहि ऊपर डारो॥
है हमकहँ आलम्ब तुम्हारी । तोहि दाया सो मुकुत हमारी॥

है मग बहुत जगत्त महँ, तिन मग की नहिं चाव।
आपन पथ देखावहु, राखौं तापर पाँव ॥३॥

सुमिरो चेत धरे मन ठाऊ । अरबी नबी मुहम्मद नाऊ ॥
जा कह करता दरस देखाएउ । कै किरपा सब भेद बताएउ ॥
जेहिक बखान अहै लौ लाका । ताहि बखानत दोउ जग थाका॥
चार यार चारिउ जस तारे । दीन गगन ऊपर उँजियारे ॥
अबूबकर औ उमर बखानौ । उसमाँ बहुरि अली कँह जानौ॥

अहदहुते अहमद भएउ, एक जोत दुइ नाउँ।
भएउ जगत के कारने, परेउ मोहम्मद नाउँ ॥४॥

कहौं मोहम्मद साह बखानू । है सूरज दिहली सुलतानू ॥
धरम पन्थ जग बीच चलावा । निबरन सबरै सौं दुख पावा॥
पहिरे सलातीन जग केरे । आए सुहाँस बने हैं चेरे ॥
उहै साह नित धरम बढावै । जेहि पहराँ मानुप सुख पावै ॥
सब काहू पर दाया धरई । धरम सहित सुलतानी करई ॥

धरम भलो सुलतान कहँ, धरम करै जो सार।
सुख पावै मानुप सबै, सबको होइ निबार ॥५॥

कवि अस्थान कीन्ह जेहि ठाऊ । सो वह ठाऊ सबरहद नाऊ ॥
पूरब दिस कइलास समाना । अहै नसीरुद्दी को थाना ॥
है प्रठ जग महँ पथिक रहना । लेहु इहाँसो आगम लहना ॥

जग औ आपुहि कस पहिचानो। तरिवर और बटोहिय जानो ॥
चला जात जस होइ बटोही। आइ छँहाइ बिरिछ तर वोही ॥
जना जुड़ाइ तरिवरतर, धरै पन्थ पर पाँव ।
वास हमार जगत महँ, बूझो तेही सुभाव ॥६॥
आज रइन यह चाँद न ऊआ। आनन्द हरन जगत कर हूआ ॥
साह करबला को दुख सोगू। समुझि समुझि रोवै सब लोगू ॥
रोएउ गगन सेंदुरी नाहीं । रकत आँस है मुख उपराहीं ॥
रोवै बादशाह जग साईं । हम ना रहे करबला ठाईं ॥
देतेउँ सीस दीनपति कारन। करतेउँ जिउ तनमन सब वारन॥
रोवै अच्छर सीस धुनि, सल्स सबिल भाखार।
आज छिपान जगतरवि, जगत भएउ अँधियार॥७॥
वावैला प्यारा गा मारा । आल रसूल बतूल पियारा ॥
उठा चहू दिस ते वावैला । महि सिर परेउ सोग को सैला ॥
पहिरेउ गगन मातमी बागा। परेउ चन्द के हियरे दागा ॥
औ ससि कहु दुख राहु गराहा। सूरज कहँ उपनेउ उर दाहा ॥
इनके बीच हसन का प्यारा। सेहरा लीन्ह रकत के धारा ॥
नूर मोहम्मद जोभतें, कहँ न मातम होइ ।
जिय सो कहु मातम कथा, मन आँखिन सो रोइ ॥८॥
मन दूगसो एक रात मझारा । सूझि परा मोहि सब ससारा ॥
देखेउँ एक नीक फुलवारी । देखेउँ तहाँ पुरुष अउ नारी ॥
दोउ मुख सोभा बरनि न जाई। चन्द सुरुज उतरेउ भुइं आई ॥
तपी एक देखेउँ तेहि ठाऊ । पूछेउँ तासो तिन कर नाऊ ॥
कहा अहै राजा अउ रानी। इन्द्रवति औ कुवर गेयानी॥
आगमपुर इन्द्रावती, कुवर कलिञ्जर राय ।
प्रेम हुते दोऊ कहँ, दीन्हा अलख मिलाय ॥९॥

सरव कहानी दीन्ह सुनाई । कहा दया सेती हो भाई ॥
इन्द्रावति औ कुवर कहानी । कहु भाषा मो हो कवि ज्ञानी ॥
गाढी गाठ परे जहा तोही । छुटि जाय सुमिरेहु तुम मोहीं ॥
आज्ञा दीन्हा तपिय सेयाना । मन जिउ सो आज्ञा मैं माना ॥
होत भोर लिखनी मैं लीन्हा । कहे लिखे ऊपर चित दीन्हा ॥

सन इगयारह सौ रहेउ, सत्तावन उपराह ।
कहे लगेउ पोथी तबै, पाय तपी कर बांह ॥१०॥

कवि है नूर मोहम्मद नाऊ । है पछलग सबको जग ठाऊ ॥
सुनि कविजन खेलत सो बाला । करे चहत खरिहान विसाला ॥
है कवि समै नई तरुनाई । छूट न अबहीं कवि लरिकाई ॥
जाके हिए लरिक बुधि होई । बहुतै चूक कहत है सोई ॥
बिनवत कविजन कहकरजोरी । है थोरी बुधि पूजिय मेरी ॥

चूका देखि सम्हारि के, जोरेहु अच्छर टूट ।
दाया कर मोहि दीन पर, दोस न लाएहु कूट ॥११॥

हो हीना विद्या बुधि सेती । गरब गुमान करौं केहि नेतीं ॥
हो मैं लरिकाई को चेला । कहो न पोथी खेलउ खेला ॥
गुरुजन सो यह बिनतिय मोरी । कोप न मानहि भौंह सिकोरी ॥
दोस बहुत खेलत महं होई । दाया करेहु न कोपेहु कोई ॥
दोस करै जो छोटा आही । मया करै गुरजन कह चाही ॥

• मोहि विवेक कछु नाहीं, नहिं विद्या बल आहि ।
खेलत हैां यह खेल एक, दिष्टा देइ निबाहि ॥१२॥

एक रात सपना मैं देखा । सिन्धु तीर वह तपिय सरेखा ॥
अहे ठाढ मोहि लीन्ह बलाई । कहेसि कि सिन्धु मे बूडहु भाई ॥
मसा छाड पोढा कै हीया । मोती काढहु होइ मरजीया ॥

ससि मोती को हार सवराहु । इन्द्रावति की गीउ मह डारहु ॥
लै मोती दोउ हाथन माहा । भ्रारू रतन सीर चपराहा ॥
अस सपना मैं देखेउँ, जागि उठेउँ अकुलाइ ।
बहुत बूझ संचारेउँ, सपन न बूझा जाइ ॥१३॥
चित औ चेत बहुत मे धरा । तब वह सपन बूझि मोहि परा ॥
सिन्धु समा मनको पहिचानेउ । मोती समा बचन कह जानेउ ॥
हार गुहन बूझेउ चउपाई । रतन ग्रीव कह रतन बडाई ॥
मनुप सुबचन कहे सो लहई । बचन नरस मोती सो अहई ॥
बचन एक करतार निसारा । भा तेहि बचनहुते ससारा ॥
बचन हसावै मनुष्य कहँ, बचन रोवावै ताहि ।
बचनहु तें यह जगत मो, कीरत परगट आहि ॥१४॥
है मन फुलवारी हो भाई । फूल समाँ यह बचन सोहाई ॥
बचन अरथ है वास समाना । कवि स्रोता है भवर सयाना ॥
अचरज ऐस फूल पर अहई । चारी माँह कली नित रहई ॥
जब वह फूल तजत फुलवारी । विक्रमत वास देत अधिकारी ॥
जुगजुग रहत न ततु कुम्हिलाई । दिन दिन वास बढत अधिकाई ॥
मन चाहत सो अस पुहुप, आज चुनौं भरि गोद ।
हार गूंथि कै पहिरेउँ, मनमों बाढ़ै मोद ॥१५॥
हिया कहा दुइ हार सवारहु । रवि औ कमल गले मह डारहु ॥
बुद्धि कहा दुइ हार बनावहु । मालति मधुकर कह पहिरावहु ॥
तेहि पल तपसीं दरस देखाएउ । मोहि सग एहि बात सुनाएउ ॥
राजकुअर रानी इन्द्रावती । हैं रवि कमल औ भवर मालती ॥
चुनि परसुन दुइ हार सवारहु । तिनके ग्रीव बीच लै डारहु ॥
अज्ञा मान तपी कर, चलेउँ जहां फुलवार ।
खुला न पायउँ द्वार को, मालिहि दिएउँ पुकार ॥१६॥

आएउ माली सुनत पुकारा। खोलेउ फुलवारी का द्वारा ॥
पैठेउ फुलवारी मह जाई। रहसेउ देखत फूल निकाई ॥
तन पलुहा बारी की नाईं। मन भा फुलवारी तेहि ठाईं ॥
माली कहा जएन मन होई। लेहु फूल नहि बरजत कोई ॥
जब आज्ञा मालिहि सो पाएउ। तब मैं फूल चुनै पर आएउ ॥

किरपा सो बारी मह, माली दीन्हा साथ।
आडे कोउ न आएउ, मैं फुलवारी हाथ ॥१७॥

रहल न आगर रूप छिपाना। आपुहि परगट करै निदाना ॥
जो रम रूप सो बाधहु द्वारा। जाइ झरोखे चितवै प्यारा ॥
सिरजनहार छिपा ना रहा। आपुहि फेर चिन्हावै चहा ॥
तब यह जग करतार सवारा। चीन्ह पडा वह सिरजन हारा ॥
मानुष फूल सुरस सी नाऊ। धरि धरि भा परगट सब ठाऊ ॥

आपुहि भोगि रूप धरि,जगमो मानत भोग।
आपुहि जोगी भेस होइ,निसदिन साधत जोग॥१८॥

अलप प्रेम कारन जग कीन्हा। धन जो सीस प्रेम मह दीन्हा ॥
जाना जेहिक प्रेम मह हीया। मरै न कबहू सो मर जीया ॥
प्रेम खेत है यह दुनियाई। प्रेमी पुरुष करत बोवाई ॥
जीवन जाग प्रेम को अहई। सोवन मीचु वो प्रेमी कहई ॥
आग तपन जल चाल समूझो। पुनि टिकाव माटी कह बूझो ॥

हो प्रेमी है प्रेम को, चचलताइ बाय।
जा मन जामां प्रेम रस,भा दोउ जग को राय॥१९॥



## [२] जन्म खण्ड।

राजा एक कलिञ्जर ठाऊ । रहा सो निर्प को भूपति नाऊ॥
तेहि घर पुत्र लीन्ह अवतारा। दीपक सोभा घर उजियारा॥
धन औ पुत्र पियारा होई। दोऊ कहँ चाहै सब कोई॥
भा आनँद सो मङ्गलचारा। बाहर भीतर भा झनकारा॥
राजैं पण्डित वेग हँकारेउ। पडित आइ सुजनम बिचारेउ॥

कहा पुत्र के हीयरे, बाढै प्रेम वियोग।
रूप एक पर रीझै, तेहि नित साधै योग॥१॥

राजकुअर तेहि राखा नाऊँ। जनम नछत्र घड़ी के भाऊँ॥
भा सेयान जब राजकुमारा। मात तेहिक जगछाडि सिधारा॥
पढि विद्या भा पण्डित स्याना। भूपति के मन माह समाना॥
गुरु औ पिता अनन्द मनावैं। चेला सुत जो पण्डित पावैं॥
राजा हिये अनन्द बढावा। पुत्र सरेखा पण्डित पावा॥

राजैं पुत्र बिआहा, सुन्दर रानी साथ।
चढ़ी जोत आनन्द की, सूर चन्द के हाथ॥२॥

भूपति राय जगत तजि गयेऊ। कुअर राज पर राजा भयेऊ॥
जगत रीत जानै सब कोई। मरै पिता सुत राजा होई॥
पिता होइ जब माटी माहाँ। तब सुत होइ पाट उपराहाँ॥
पिता राज पर भा वह राजा। धरम दमामा चहुदिसि बाजा॥
धरमी रीत धरम की राखा। अधरम बचन न काहू भाखा॥

करै कर्म जो राज को, बसै ग्राम उज्जार।
ग्रामा नित्त असीसहीं, अचल करै करतार॥३॥

कालिञ्जर गढ वरनि न पारो । ऊच बहुत किमि चित्त सँचारो ॥
कवि चित गगन पाव तर डारै ।तब गढ ऊच बखानै पारै ॥
भूधर पर भूधर गढ घेरा । दीप भयेउ भूधर तेहि केरा ॥
देवतन की मूरत छबि धारी । सोहै गढ पर औ फुलवारी ॥
बुद्धि ज्ञान दुइ पहरू तहाँ । जागहि चोर सचरै कहाँ ॥

गढ पर चढी कमानै, दुरजन देखि डेराय ।
कुअर त्रास ते निबल को, सबल न सकै सताय ॥४॥

बरनैा राज मँदिर की सोभा । सोभा रूप आइ तेहि लोभा ॥
मदिर मो छबि अधिक सोहाही। राजा रहे आप तेहि माहीं ॥
बरनि न सकैा भीत निर्मलाई । चितवत दृष्टि पार होइ जाई ॥
खम्भा चार कनक के लागे । चारो कहँ देखैं अनुरागे ॥
चितवत पावै ऐसि भताई । भूलै एक तीन रह जाई ॥

पुनि दुइ भूले दुइ रहे, पुनि एकै रहि जाइ ।
एकहि खम्भ विलोकत, निर्पनहार अघाइ ॥५॥

कटक बहुत राजा के रहई । अनगिनती गिनती को कहई ॥
एक दिस बाघे तुरै बिराजैं । पवन बाधि जनु राखा राजै ॥
भूधर के भूधर गढ ऊपर । भूधर ऊपर सोहै भूधर ॥
राजा आप धनी औ बली । कीरत भली लता सी चली ॥
सब पर धरै दया की दीठी । राखै सब काहू पर ईठी ॥

राजा के भण्डार महँ, धन औ दरब सपूर ।
पूरन रतन पदारथ, गुलिक कनक खर चूर ॥६॥

बरनो राजा की फुलवारी । फूलनहू ते सोहनवारी ॥
सुमन सुरङ्ग सुगन्ध सोहाही । चहुदिस तिनपर भँवर भवाही॥
तोरै राजा चाहै जाहीं । चाहै जा कहँ राखै ताहीं ॥

नित अनेक परसुन झरि जाहीं। नित अनेक फूलहि तेहि माहीं॥
सुगँध सुरङ्ग पुहुप तह फूलैं। सुमन सुमन मधुकर होइ भूलै॥
अपने अपने मानहीं, सब परसुन मों बास।
बास लेइ के कारनहि, भँवर फिरै तिन पास॥७॥

बरनौ हाट महीपति केरी। ता महँ लाख वस्तु की ढेरी॥
जो कोऊ कछु लेवै चाहै। जस पूंजी तस मोल बेसाहै॥
हाट आइ छूछे कर जाना। मन पछतावा रहइ निदाना॥
जो आगम को लाभा चाहै। हाट आइ सो वस्तु बेसाहै॥
मन सो जेतिक वस्तु रचाहीं। लेहि धनी निधनी पछताहीं॥
नित राजा के हाट मों, एक आवै एक जाइ।
अपनी अपनी ओंट तें, वस्तु बेसाहै आइ॥८॥

बरनौ राज कुअर की बानी। धर्मिष्टी औ पण्डित ज्ञानी॥
दान दरब की रीत सँवारा। अधरम को जर मूल उखारा॥
पर त्रीया पर दृष्टि न देई। मनसा बाचा पाप न लेई॥
ऐस धरम को पन्थ चलावा। बाघ गाय सो प्रीत लगावा॥
सब कहँ सूधी बाट चलावै। निबळ न सबले सो दुख पावै॥
सबै असीसैं राजही, रहै सुखी सब कोइ।
राजकुंअर के नगर मों, धरम पुन्न नित होइ॥९॥

अति सरूप रानी सुन्दरी। धरती पर अपछर औतरी॥
छबि सो धन रिझवारिन भई। पियहि रिझाइ जीउ बसि गई॥
पीउ पियारी सुन्दर नारी। भइउ पीउ की प्रान पियारी॥
देखी पिउ धन की सुघराई। मन सो मया करै अधिकाई॥
सोवै कुअर लिहे धन कोरा। कबहु न पीठ दीन्ह तेहि ओरा॥
पिय की प्रीत बखानै, एक न राखै गोइ।
रूप गरबता सुन्दरी, प्रेम गरबता होइ॥१०॥

सो अन्तर पट आगे लाँए । सुन्दर रूप न छिपत छिपाए ॥
परगट होइ तहा से सोई । जेहि अस्थान छिपाना होई ॥
जब प्रेमी पर चाहुन देई । एकै दृष्टि मैन कइ लेई ॥
जेहि सोए पर चित्त चलावै । नैन बान हनि ताहि जगावै ॥
प्रेम बढावत प्रेमी हियरें । पुनि आनत तेहि अपनेनियरें॥

प्रेम बढै जो दुइ मन, दोऊ एकै होय ।
बिछुरे तें बाढत अधिक, बूझैं प्रेमी होय ॥११॥



## [२] स्वप्न खण्ड, कुँअर ।

एक रात महँ कुअर सरेखा । सपन बीच दर्पन एक देखा ॥
रहा अमल दरपन उँजियारा । जिउ मुख को निरखोवन हारा ॥
दरपन मो एक सुन्दर नारी । देखेहु चन्दहु ते उँजियारी ॥
रही तइस सुन्दर जस चही । दरपन देह बीच जिउ रही ॥
रही न तेहि सँग सखीय सहेली । रहिउ मुकुर महँ आप अकेली ॥

ससि बदनी मनु रबि रही, रहा मुकुर जिमि धूप ।
तेहि रूपवन्ती रूप सों, दरपन पाएउ रूप ॥१॥

जागा कुअर भोर कहँ पावा । सपन चिन्त मो देवस गँवावा ॥
दुसर रात कस्तूरीय भारा । तासो सुगँध कीन्ह ससारा ॥
तेही त्रिजमा राय सरेखा । पहिली रात कि सूरत देखा ॥
रहेउ न सूरत दरपन माही । दरपन बहुत रहे अगुवाही ॥
कालिजरी निर्प नर नाहा । तासो बदन देखा सप माहा ॥

जस दरपन निर्मल रहै, तस देखा अधिकार ।
दरसन एकै नारि को, सब आदरस मझार ॥२॥

पहिली रात महीप सरेखा। मुख पर लट बिथुरी नहि देखा॥
दूसर रात महीपति ज्ञानी। देखा मुख पर लट छितरानी॥
देखि बदन लट सुन्दरताई। सपने बीच परा मुरछाई॥
मोहि अचरज हिरदयमे आही। कैसे मुकुर न देखा ताही॥
यह सपने को को पतिआई। मुकुर सोह बिनु देखि न जाई॥

यह सपने की बात पर, अचरज करै न कोइ।
सपने मों सो होत है, जौ सोतुकै न होइ॥३॥

राजा देखि सपन अस जागा। लागा ग्रीव प्रेम को तागा॥
तागा पाइ प्रेम को राजा। भा प्रेमी छाडा सुख काजा॥
का जानै सुख भोग भुलाना। प्रेम मरम जब लग अनजाना॥
जाना जात प्रेम तब भाई। जब मन भीतर प्रेम समाई॥
कालिंजर को राय सयाना। वह नारी के रूप भुलाना॥

दृग सों बिछुरी मूरत, हिदैं आइ समान।
जब हिय बीच समानी, हरिगै चिन्ता आन॥४॥

राजै राज काज तजि दीन्हा। चिन्ता वह मूरत की लीन्हा॥
कहै कहा वह चन्द लिलाटी। वरु तेहि आगे है ससि घाटी॥
कहा धनुक भैाहीं वह नारी। बरुनी बान चोख जेई मारी॥
कहवा मृग नैनी वह बाला। प्रेमद दीन्ह कीन्ह मतवाला॥
होतेउँ दरपन ता मुख केरा। मो महँ तो मुख लेत बसेरा॥

राजकुँअर भा बाउर, छाडेउ सुख रस भोग।
परे सकल संसै मों, कालिंजर के लोग॥५॥

राज कुअर छाडा सुख भोगू। असुखी भए नगर के लोगू॥
दस सघातिय राजा केरे। रहे सो रहे आठ जस चेरे॥
परे चिन्त मो आठ सँघाती। आठो कहँ दिन भा जस राती॥

काहु बात सुनवत जी दीन्हा । कोउ कौतुक पर दिष्ट न कीन्हा ॥
रस सुगन्ध कहँ छाड़ा काहू । आठो परे बहुत दुख माहू ॥
राजा के अनमन भए, अनमन भा सब कोइ ।
मांगहिं सब करतार सों, मोद कुंअर कहँ होइ ॥६॥

आठो मों मन्त्री एक रहा । राजा मानै ताकर कहा ॥
बुद्धसेन रहु ताको नाऊँ । जन्मभूमि तेहि मनपुर ठाऊँ ॥
तेहि बिनु सात मित्र अवटाही । ताहि मिले सातो सुघराही ॥
सुख छाड़ा सब राय सयाना । बुद्धसेन मन सबै माना ॥
कहा कुअर सो अहो नरेसू । दिवस चार सो कस तोहि भेसू ॥
औरै तन मन देखऊ, औरै चिन्ता चाव ।
सुख अनंद को छाड़ेऊ, कहो कुँअर केहि भाव ॥७॥

कहा बुद्ध सो राय सरेखा । नारी एक सपन मैं देखा ॥
पहिल रात अस देखेउँ ज्ञानी । दरपन बीच रही वह रानी ॥
दूसर निस वहु दरपन देखेउँ । सब दरपन ता रूप परेखेउँ ॥
सोवत रहिउ नयन के नियरें । जागत आइ समानिउ हियरें ॥
अमल रूप वह नारी केरा । मन हरि लीन्ह कीन्ह मोहि चेरा ॥
तामुख दुति के आगें, अहै सूर ससि छाँह ।
काहु निपै की है सुता, जेहि देखेउँ निस माँह ॥८॥

सुनि बुध राजा कहँ समुझावा । तोहि सपने महँ कौतुक आवा ॥
सपन रूप पर का बिसवासू । तज मन चिन्त बढाव हुलासू ॥
कुअर कहा यह सपन न होई । मोहि लेखे मैतुक है सोई ॥
दरपन मो दरपन मुख ताको । भा जिउ लाग मुकुर सोभा को ॥
मोहि निपै वह प्रान पियारी । करै चहत है दरस भिखारी ॥
बिछुरी प्यारी नैन सों, हियरें आइ समान ।
हिया हाथ मो कीन्हा, भएउ परान परान ॥९॥

मन्त्री मरम कुअर को पाएउ। गुनी चितेरा एक बोलाएउ॥
अस गुनवन्त चितेरा रहा। जल पर चित्र बनावै चहा॥
बुद्ध कहा लिखि आनु चितेरा। सुघर रूप इस्तिरीन केरा॥
निर्प सपने एक नारिय देखा। रीझा तापर निर्प सरेखा॥
होइ अहेर फाद मो आवै। देखै कुअर बोध मन पावै॥

बहु नारिन की मूरतें, लिखा चितेरा जाइ।
बुद्ध बांह सो राजही, सकल देखाएउ आइ॥१०॥

देखि सकल राजैं मुख फेरा। कहा कहा वह अरे चितेरा॥
कहा लिखै आवै वह प्यारी। सपने बीच बान जेइं मारी॥
ताको मूरत को लिखि पारै। दिर्ग बान बरुनी को मारै॥
अधर तेहिक जो लिखै चितेरा। मीठ होइ लिखनी नहिं केरा॥
सुनि अस बात चितेरा हँसा। कहा प्रेम महिपति मन बसा॥

कहि बुध साथ चितेरा, गएउ सदन कहँ सोइ।
पहिले प्रेम न गाढा, अन्त गाढ़ पुनि होइ॥११॥

आना बुद्ध मनुष दस ज्ञानी। राजा नियरें कहे कहानी॥
रूप बखान करें बहुतेरा। होइ फिरै मन राजा केरा॥
राजा के मन बोध न होई। सपन कहानी कहेउ न कोई॥
जा दृग लागेउ जो रँग नीका। नीको वही आन रँग फीका॥
जा मन आइ बसै जो कोई। ता कहँ प्रान पियारा सोई॥

रंचिक ताहि न भावै, कहै कहानी जेत।
परम दवात कहै जत, दुखद होइ तेहि तेत॥१२॥

राजा की फुलवारिय जहा। लीन्ह बसेरा तपी एक तहा॥
मौन रहा गहि तपिय सयाना। सकन तिहिकसब काहुबजान॥
रात होत मन मो धरि आसा। गएउ कुअर तापस के पासा॥

कहु जौहरिये कतहु चितेरा। कतहु कुँदेरा कतहुं ठठेरा॥
सब भूले अपने जग धन्धा। का हिठियारू का जो अन्धा॥
सब तो अहै बटाऊ, पै पावं सुख भोग।
आपुहिं कोइ न जानत, है पन्थिक हमलोग॥२०॥

पुनि बखान सुनु मन तारा को। बसुधा बीच सुधा जल ताको॥
जो मनतारा सम्बर पीजै। सुख जीवन पावै मन जीजै॥
आवै नीर भरै पनिहारी। सुन्दर आगमपुर की नारी॥
औउर नदी नीर जस छीरू। मद अस भेद सरोवर नीरू॥
मधु अस मीठ जीउ सर पानी। यह बखान समझै नर ज्ञानी॥
जो मानुष अनुरागजल, अचवै चारो नीर।
निर्मल होइ सरीर तेहि, व्याध न रहै सरीर॥२१॥

पुनि बखान सुनु मत के चेरा। आगमपुर के जोगिन केरा।
बैरागी सन्यासिय जोगी। साधू सजम तपिय बियोगी॥
कोउ ठाढा है ध्यान लगाए। कोउ धरती पर सीस नवाए॥
कोउ महिपर माथा धरि रहा। जोग लाग सुख भोग न चहा॥
बहुतन कह जगसो सुधि नाहीं। रीझि रहे करता उपराहीं॥
रसना एक न कहि सको, आगमपुर की बात।
धरम धनी है राजा, सुखी छतीसो जात॥२२॥

रहा महीपति घर उँजियारा। बालक दीपक बिनु अँधियारा॥
जाइ ग्रीस मडप मँह पूजा। बहुत कीन्ह सँग लीन्ह न दूजा॥
सिव सपने सो दरस देखावा। दरस दान देइ बात सुनावा॥
बालक एको लिखा न राजा। देइ न बालक अपचित काजा॥
राजैं कहा पुत्र जो नाहीं। होइ सुता तो मन अनदाहीं॥
आतमजा जो होत एक, होत सदन उँजियार।
कन्यादान दिहे सो, होते मुकुत हमार॥२३॥

कहा महेस काज एक करहू । रतन एक मण्डप मों धरहू ॥
निसमो राखहु भोरैं आएहु । धिर्जे धरेहु जैसे फल पाएहु ॥
जैसे ईस्वर अज्ञा दीन्हा । तैसे मानि महीपति कीन्हा ॥
सिव दाता कह बहुत मनावा । तुम करता त्रीलोक बनावा ॥
धरती गगन पवन जल आगी, । सिर्जेउ सिर्जेत बेर न लागी ॥

होइ रतन सों कन्या, यह मनसा है मोर ।
राज सदन अँधियारो, तासों होइ अँधजोर ॥२४॥

सिवा अलखसे बिनती कीया । जस है रतन जोत सो दीया ॥
दीप रतन सम कन्या होई । करइ निकेत अजारो सोई ॥
भा दयाल दाता तेहि घरी । वोहि रतन कन्या अवतरी ॥
भै महेस मण्डप उँजियारी । उतरी मनहु इन्द्रपुर नारी ॥
भोर होत राजा चलि आएउ । मण्डप बीच चन्द्र सम पाएउ ॥

परमद सों मंडप मों, पुलकेउ राजा देह ।
कन्या कहं अति आदरें, आनेउ अपने गेह ॥२५॥

पुन सिवरात होत सपनावा । गौरिहु आपहु दरस देखावा ॥
कहा धरेहु अवतार सुभाऊ । रतन जोत कन्या कर नाऊ ॥
मोती एक बँटामो कीजे । जलधिम भार हार तेहि दीजे ॥
वह मोती काढ़े जो राजा । सोई वर कन्या कर छाजा ॥
मोती काढ़ न पारै कोई । काढ़े सोई वर जो होई ॥

सिव भाषित के पाछें, सिवा कहा तेहि ठाउं ।
होत भलो इन्द्रावति, वह कन्या को नाउं ॥२६॥

राजे दोऊ नाम तेहि राखा । रतन जोत इन्द्रावति भाखा ॥
रूपम्मा धाई तेहि पाला । लाग चलै महि ऊपर चाला ॥
भइ जो सयान भई चितगरी । पढ़ि बिद्या भई विद्याधरी ॥

लागी साथ अगमपुर वारी । जोरेउ स्यामा राज दुलारी ॥
जगपति मरम सुता कर पावा । कीन्हा परन जो दैव बतावा ॥

बूडे बहुत समुद्र मों, मोती चढेउ न हाथ।
नहिं जानौ को देह है, सेंदुर ताकी माथ ॥२७॥

मण्डप मो जाते जब भागी । बरसदेवस पर तीरथ लागी ॥
जब आगमपुर कहं मैं गएऊ । पूजा नित मण्डप महं भएऊ ॥
तेहि छन भै बहु ओर पुकारी। आवत है जगपति की बारी ॥
पन्थ देउ कोउ रहइ न आगें । जात मँडप कहं पूजा लागें ॥
पन्थ छाड़ भा सब कोउ ठाढ़ा। सबके हियें प्रेम रस बाढ़ा ॥

पंथ छाड सब ठाढ भा, नैन भएउ सब देह।
इन्द्रावति दरसन नित, सब मन बढेउ सनेह ॥२८॥

सब मानुस मन प्रीत घनेरी । उपजी इन्द्रावति मुख केरी ॥
मुकुर बने चाहा सब कोई । जामो आइ परै मुख सोई ॥
सखिन साथ इन्द्रावति आई । बरनि न पारौ सुन्दरताई ॥
रहि न सखी सुन्दर जहा ताईं । जिउअस लिहें रतन कहं आई ॥
देह भईं सब आगम वारी । जीउ रही इन्द्रावति प्यारी ॥

सखी रहीं अन्तर पट, देखा बिरलै कोइ ।
मंडप बीच गई वह, सब को मति नग खोइ ॥२९॥

रचिक तेहि देखा जो कोई । कीन्ह बखान आप मो सोई ॥
कहुब कहा अहै अपछरा । नहि चितएउ ऐसें मन हरा ॥
काहुब कहा दिष्ट जो देती । मन औ प्रान दोऊ हर लेती ॥
रूप गगन जग काया वारी । है जिउ है जिउ है जिउ प्यारी ॥
जो वहि मुख को परगट देखा। गूग भएउ भा बावर भेखा ॥

तेहि अस आपुहि होइ रहा, रहा न ताहि विवेक।
जातें जानैं एक मै, औ इन्द्रावति एक ॥३०॥

इन्द्रावति घर कीन्ह बहोरा । ससि होइ लै नछत्र चहु ओरा॥
आप गई मन्दिर कह प्यारी । बहुतन को कइ गई भिखारी॥
जो रखिक ता दरसन पावा । हाथ मलेउ मानेव पछतावा॥
कहा सहेलिन बैरिन भई । बोटै बोट किहे ले गई॥
आज आइ वह परगट भई । मिला न दरस गुपुत होइ गई॥

सुमिरेउं सिरजनहारही, जन देखेउं असरूप।
ऐसो रूप संवारहु, धन्य त्रिविष्टपभूप ॥३१॥

है पदुमिनि इन्द्रावति प्यारी । ताको वदन रूप फुलवारी॥
कोमलताइ सुन्दरताई । वै रचना सो बरनि न जाई॥
दिर्गन हरा मान मृग केरा । मन लजाइ बन लीन्ह बसेरा॥
ना अति लाव न छोटी आही । है तस इन्द्रावति जस चाही॥
यह बखान का बरने होई । जो देखा जानहि पइ सोई॥

कै बखान जोगी कहा, मोहि जाने होराय।
चन्द्र वदन इन्द्रावति, तोहि सपनाएउ आय॥३२॥

पहिले इन्द्रावति सुकुमारी । रहिउ रतन दरपन मो प्यारी॥
जब जगमो अवतरी नवेली । ताको दरपन भई सहेली॥
है वह दीप सिखा उँजियारी । आपन जोत सखिन मो डारी॥
है वह रतन खान आभा को । जोत सुरूप रूप है ताको॥
है आनन्द वदन वह प्यारी । छवि तापर है लट सटकारी॥

इन्द्रावति है पदुमिनी, रम्भा तुलै न ताहि।
एक जीभ सों कित मैं ताको सको सराहि॥३३॥

सुनत बखान कलिंजर ईसू । तपिय चरन पर डारेउ सीसू॥
कहा कुवर हो सिद्ध सरीरा । ओषद दै काटेहु मन पीरा॥
सपन विचारेहु मोर गुसाईं । पीरा हरेहु रही जह ताईं॥

जेहि रानी कर करहु बखानू । निसचै हरा सोई मन जानू ॥
तजि कइ राज होय मैं जोगी । इन्द्रावति पर होवँ वियोगी ॥
हैं। मैं चेला तुम गुरू, विनै करत हैं। तोहिं।
आगम पन्थ देखावहु, लै पहुचावहु मोहिं ॥३४॥
तपिय कहा तोहि जोग न छाजा। बैठे राज करीजे राजा ॥
अहै कठिन आगम को बाटा । गहिर समुद्र न थाह न घाटा ॥
औ है गुलिक काढिबो गाढा । सिन्धु न जानै तट जो ठाढा ॥
है हम कहँ तीरथ बहु करना । कासिय पन्थ उपर पग धरना ॥
जाय पयाग करउ असनानो । पुनि महेस को देखउ थानो ॥
तपी भेस मैं मानुष, नाम मोर गुरुनाथ।
तब गुरुनाथ कहावउं, जब आनउं तप हाथ ॥३५॥
कुवर कहा गुरू नाथ गोसाईं । राज रहा मीठा अवताईं ॥
अब निसचै मैं होय भिखारी । तहा चलिजाउ जहा वह प्यारी॥
जिव को लोभ कछुहु मोहि नाहीं। ता नित पैठउ पावक माहीं ॥
अगुवाई जो कीजे नाथा । तो वह मूल होइ मोहि हाथा ॥
ना तो सुमिरत दया तुम्हारी । जाउ तहा होइ तपसि भिखारी॥
राज पाट सब छाड़उँ, लेउँ अगम को पन्थ।
पन्थिक होऊँ अगम को, पहिर जोग को कन्थ ॥३६॥
जाना तपी तजहि सुख पाटा । हियँ सुधान अगम की बाटा ॥
सकत आपनो परगट कीन्हा । देव दिष्टि राजा कह दीन्हा ॥
माया रहित कीन्ह मनुसाई । उपवन सो कीन्हा अगुवाई ॥
फुलवारी मो राय सरेखा । पन्थ सहित आगमपुर देखा ॥
देखा देस अगमपुर केरा । रीझि रहा राजा भा चेरा ॥
अगम पन्थ मन मों बसेउ, भूली दूसर बाट।
हिर्दे चिन्त सोउ तरिगा, राज मुकुट औ पाट ॥३७॥

तपिय कहा राजा कुछ सूझा । राजा सुनत मरम सब बूझा ॥
कहा भएउ कृपाल गोसाईं । सूझी बाट रही जहा ताईं ॥
सूझा इन्द्रावती कर देसू । होएउ निसचै जोगिय भेसू ॥
सुनि गुरनाथ अपेश्वर जाना । पन्थ अगम राजहि पहिचाना ॥
गुपुत भएउ पुनि कुवर न देखा । आएउ मन्दिर राय सरेखा ॥

गुरू जानि गुरनाथहीं, चेला आपुहिं जानि ।
आगम जोग धरा चित, मन परान सों मानि ॥३८॥

कालिंजर सो भएउ उदासा । भएउ नरक मन्दिर-कविलासा ॥
सुन्दर कहा कन्त कस जीऊ । कस उदास तेहि देखउ पीऊ ॥
परेउ सीस ऊपर कछु भारा । कदासें है जीउ तुम्हारा ॥
दीन्हा ऊतर सुन्दर केरा । सैतुक बीच सपन भा मेरा ॥
सुनेउ आज मैं तेहिक बखानू । सपन देखाइ हरा जेइ ज्ञानू ॥

राजपाट धन भोग सुख,सब तजि साधौं जोग ।
जाउँ वोही के देस कहं, होइ संजोग वियोग ॥३९॥

सुनि कै कहा सुन्दरी राजा । तुम्हें भोग तजि जोग न छाजा ॥
सुख सम्पत सब दीन्हा दाता । मारु न छीर भात मो लाता ॥
कहा रहेउ अबलग मैं भोगी । अब मैं होउ अगम को जोगी ॥
जोगी होउ अगमपुर केरा । लेउ जाइ तेहि गलिय बसेरा ॥
भोगै बीच रहउ जउ भूला । कित मोहि हाथचढइबहमूला ॥

तुम कामिनी मत हीनो, भोग सुपावहु मोहि ।
प्रेम खींच है मो कहं, सूझबूझ नहिं तोहि ॥४०॥

राजैं राजपाट सुख तजा । प्रेम आइ मति सो अरबजा ॥
मनमो प्रेम बसेरा लीन्हा । बरबस राजा प्रेमिय कीन्हा ॥
प्रेम अगिन मनमो उदगरी । तासो दारु बुद्धि कर जरी ॥

भार वोही राजा सिर परा । जो नभ औ महि को बल हरा ॥
निबर मनुष को धन मनुसाई । जो अस भारिय भार उठाई ॥

प्रेम आग के बाढ़े, मेधा भयो मलीन ।
सूर किरिन के आगें, है मयंक दुति हीन ॥४१॥

रे कलवार आव चलि बेगें । हो मैं ठाढ़ सिन्धुवा नेगें ॥
है निर्मल मद सदा तुम्हारा । मोहि लेखें सत ठाकुर द्वारा ॥
दे मदिरा भर प्याला पीवो । होइ मतवार कापरा सीवो ॥
सो कापर काधे पर डारउ । जोगी होइ जग चाहत मारउ ॥
होइ जोगी तेहि देसहि जाऊ । है जेहि देस सुप्रीतम ठाऊ ॥

मोहि यह देस न भावत, छन है बरष समान ।
अब तेहि देस सिधारउं, जहा रहत वह प्रान ॥४२॥



## [ ४ ] जोगी खण्ड।

छाडेउ कुअर राज सुख भोगू । साधेउ आगमपुर को जोगू ॥
भा जोगी इन्द्रावति लागी । लीन्हा सारङ्गी अनुरागी ॥
राज दुकुल सब तुरत उतारा । जोग कापरा काधे डारा ॥
राखा जटा चढाएउ खेहा । कीन्ह सनेह सनेहिय देहा ॥
जावत जोगी रहा समाजा । तावत कीन्हा प्रेमिय राजा ॥

आठ मित्र राजा के, पहिरा जोग दुकूल ।
सुख सवाद को चिन्ता, गएउ चेत सो भूल ॥१॥

चन्दन चढत रहा जेहि काया । सो तेहि काया भसम चढाया ॥
नित जेहि सीस फुलेल चढाएउ । भसम चढाएउ जटा बढाएउ ॥

जेहि कर खरग बीज सम रहेऊ। तेहि कर सारङ्गी लै गहेऊ ॥
चरन धरनि जेहि पाय न ठाऊ। तेहिपगु राजहि लीन्ह खराऊ॥
प्रेम पाय वह राजा भोगी । भा तजि भोग आगमिय जोगी॥

राज काज तजि राजा, लीन्ह अगम को जोग।
परेउ नगर कालिजर, राजा कारन सोग ॥२॥

समुझावैं कालिजर वासी । राजा मन की तजहु उदासी ॥
जाको रूप न देखेहु राजा । तेहि कारन यह जोग न छाजा॥
औा नहि जानत हो वह नारी। है वह गोर कि सावर कारी ॥
देस बहुत जेहँ कीन्हेउ फेरा । सो जन झूठ कहइ बहुतेरा ॥
तपसी बहुत देस फिरि आएउ। झूठ कहानी तुमहि सुनाएउ ॥

राज न झाडहु राजा, होहु न जोगी भेस।
ना होइहि इन्द्रावती, ना आगमपुर देस ॥३॥

कहा प्रेम है जाकर नाऊ । सुनि बखान उपनत मन ठाऊ॥
तपिय न भाषा झूठ कहानी । साच रही तब हियँ समानी ॥
इन्द्रावति दाया पर आएउ । मोहि नित प्रेम बसीठ पठाएउ॥
तव न बसीठ अहै बरियारा । फादा आइ ग्रीव महँ डारा ॥
आगमपुर दिस खावत सोई । कैसें रहन कलिजर होई ॥

सावर गोर रङ्ग को, अहै न हम कहँ खोज ।
नैन भवर सम होइ रहे, चाहे दरस सरोज ॥४॥

पुनि बोले कालिजर लोगू । राज छाड कित छाजइ जोगू॥
गगन समान ऊ चगढ आही । अस गढ उन्नत तजइ न चाही॥
दूसर ऐसो है नहि कोई । पाछें राज सम्हारइ सोई ॥
नहि जानहु परदेखिय साझा । परबत सो भारी बन माझा ॥
औा राजा अस कहइ न कोई । आगमपुर को अगुवा होई ॥

अगुवा बिना न पावहु, आगमपुर को पन्थ ।
जनि दुख वस्तु बेसाहहु, पहिरि जोग को कन्थ ॥५॥

कहा राज आवइ केहि काजू । जोग बीच पाएउँ मैं राजू ॥
दोऊ जगत देइ जउ कोऊ । एक रती पर लेउँ न दोऊ ॥
यह गढ सो का करउँ हिताई । है गढ दहन हार ढहि जाई ॥
आगमदेस सूझि मोहि आएउ । गुरु नाथ मोहि पन्थ देखाएउ ॥
मोर मन बसा प्रेम तेहि केरा । वहइ प्रेम अगुवा है मेरा ॥

मैं जोगी हउँ बावरो, जाउँ सो आगमपूर ।
बात समेटहु आपुन, है जाना मोहि दूर ॥६॥

कहेन छियर अस चलन न छाजा । गवनउ सुदिन साधिकइ राजा ॥
जातें जोग लाभ कर होई । सुदिन साधि गवनत सब कोई ॥
कहा मोहि प्रेम घरी नहि देई । कैसें गवनउ सुधि नहि लेई ॥
ता दिन गवन सुदिन मैं पावा । जा दिन प्रेम हकारइ आवा ॥
आई प्रेम तुरतैं गोहराई । चलहु चलहु दिन बीना जाई ॥

प्रेम न देत घरी मोहि, देवस कहां से लेउँ ।
भलो देव सहै यह दिवस, आगमपुर पग देउँ ॥७॥

कालिंजर के लोग जो रहा । राजा साथ चले सब कहा ॥
बिनय कीन्ह सबसो तब राजा । प्रेम के पन्थ बटोर न छाजा ॥
कठिन अगम सचर है भाई । हलुक रहउ तो पहुचउ जाई ॥
दुखित रहउ तुम नित मन ठाऊ । सुमिरि न सकऊ प्रीतम नाऊ ॥
बाढै गरब देखि कै सैना । मद तें कहउ गरब की बैना ॥

होउँ अधीन अकेला, कटक न लावउँ साथ ।
मकु अधीनता सो चढै, आइ बलम्भा हाथ ॥८॥

कहे न अकेल न साधहु जेगू । का बोलहि आगम के लोगू ॥

नृप नहि कोऊ अहइ भिखारी । कित तेहि माँगें राजकुमारी ॥
ठाकुर गरुअ अगु सो होई । जेहि सँग अगु गरुव है सोई ॥
लोग कहैं अह लेहु बसेरा । है राजा कालिंजर केरा ॥
ससि तारन को सेवक पावा । निसिपति तारापति कहवावा॥

जानि परत राजा स्रवन, परी न है यह बोल ।
टीडी दल के त्रास तें, होत दमामो ढोल ॥९॥

दीन्हा उतर महीप वियोगी । हौ अस भीख लाग मैं जोगी ॥
भेष किहें वह भीख न पावउ । तब पावउ जब भेष नसावउ ॥
उवत अकेल सूर उँजियारा । होत अलोप चन्द अवतारा ॥
प्रेम मगन होइ बदन देखाएउ । मोहीं ससि की प्रभुत नमायउ ॥
गइ अब हाथ सो आपा मोरी । प्रेम करइ दुति लीन्हेउ छोरी ॥

चन्द्र हाथ भा छूछा, रहा न मन को गर्ब ।
तारा सङ्ग लेइ कित, लूटि दर्ब गा सर्ब ॥१०॥

प्रेम भान जो दया करी है । फिर जो तामो ससि कह दीहै ॥
तजिकै चलेउ जो नामको ठाऊ । जोगी भएउ न चाहौ नाऊँ ॥
जब मैं आपन नाम भुलावउ । तब वह नाम अमृत रस पावउ ॥
जो मैं चहतेउ आपन नाऊ । करतेउ राज कलिंजर ठाऊ ॥
बिरहु सबै मै होउ बटोही । साथी आउ बहुत है मोही ॥

राजा आयसु मानि सब, फिरे कलिंजर माहिं ।
अगम पंथ पगु राखा, कुवर जोग को नाहिं ॥११॥

सुन्दरीहु तें उठेउ पुकारा । हम केहि कारन करब सिंगारा ॥
चिनगी भएउ सोग सो चूनी । प्रीतम चला सेज भइ सूनी ॥
केइ सोनार हथफेरा कीन्हा । कनक सोहाग मोर हरि लीन्हा ॥
बहत सदन केइ सत्रु उजारा । हरि लेइ चला परान, हमारा ॥

धन के रोवत रोवइ चेरो । फोरेन वलिया लागेउ ढेरी ॥
लाजवन्ति सुन्दर रही, पियहिं न बरजा जात ।
धीरज हिदैं मों धरा, कछु न सुनाएउ बात ॥१२॥

सुन्दर कह समुझावइ लोगू । राजै लीन्ह अगम कर जोगू ॥
राजा पन्थ अगम पर चला । रोए ताहि न होइहै भला ॥
जो रोए सो राजहि पावहि । अस रोवहि त्रीलोक रोवावहि॥
रोए सो पिय फेरि न आवहि । करु सोई जासो सुख पावहि ॥
दिन दिन अहइ रोइब्रो रानी । अब यह सामै समुझि सयानी॥
चहु दिस सब समुझावैं, गई जनहु ठग मार ।
बसा मँदिर कविलास सम, प्रीतम कीन्ह उजार ॥१३॥

जोग खेल आगमपुर खेला । गुरुअ अकेल आठ सम चेला ॥
छोरेन कालिंजर गढ ठाऊ । सुमिरेन इन्द्रावति कर नाऊ॥
पूछइ चेला करइ निहोरा । आगमपुर अहइ केहि ओरा ॥
जेहि मगु लाग लीन्ह तुम कन्था । है राजा केहि दिस वह पंथा ॥
कहा चले आवहु मोहि पाछें । जेहि दिस चलहु चलहु कटि काछें॥
जब हम तजा कलिंजर, लीन्ह जोग को कन्थ ।
मन मो बूझहु चेत कै, इहइ अगम को पन्थ ॥१४॥

करत पयान जपत वह नाऊ । लिहे न बसेर देहपुर गाऊ ॥
भजन जीभ की राजै साधा । खाय अहार प्रेम सो आधा ॥
जोगिह आपन उदर न भरई । मन मो जोग अस तब परई ॥
उदर भरे घट जोत न होई । खाय मनाक जोगेमर सोई ॥
जपत कुवर इन्द्रावति नाऊ । काटेउ रैन देहपुर ठाऊ ॥
भोर होत भा पन्थिक, सातों बन नियरान ।
पहिले बन मों आएउ, देखत चित्त हेरान ॥१५॥

पहिले बन मो राज बरेखा । भ्रातहि भ्रात कि पच्छिय देखा ॥
एक कहा बन फेरा कीजे । पत्री भ्रात भ्रात लखि लीजे ॥
राजैं कहा जोग हम लोन्हा । आगम पहुचै पर चित दीन्हा ॥
बीचहि मो रङ्ग देखि भुलाऊँ । कैसे आगमपुर कह जाऊ ॥
एकै रूप इन्द्रावति केरा । मोहि आखिन मो लीन्हबसेरा ॥

जो मैं फीरैं दुर्ग मों, तजि कै सुधो पन्थ।
बाउर फिरैं भुलाना, काटैं बाभै कन्थ ॥१६॥

दुसरे बन मो राजा आएउ । मधुर सबद पच्छिन सो पाएउ ॥
एक कहा यह सबद सोहावन । थिरकै सुनि लीजै मन भावन ॥
राजैं कहा थिरवँ तेहि ठाऊ । जहा सुनवँ इन्द्रावति नाऊ ॥
सरवन वोही सबद पर लावँ । जामो नाम रतन कर पावँ ॥
आन सबद है मोहि विषबानू । सरवन परत लेत है प्रानू ॥

जो सुरपुर की अपछरा, राग सुनावै आइ।
मोहिं न भावै रंचि कै, बरु मोहि धै धै खाइ ॥१७॥

तिसरे बन आएउ नरनाहा । मिलेउ सुगन्ध तहा बन माहा ॥
साथिय एक कहा हो राजा । यह बन लेत बसेरा छाजा ॥
प्रान अहार सुगन्ध बसाई । लेहु प्रान को प्रान अछाई ॥
कहा प्रीतम लट कर बासा । चाहत हो राखवँ नित आसा ॥
है इन्द्रावति आप अकेली । कमल चमेली मालत बेली ॥

तेहि मालत की बास पर, हैं मैं मधुकर भेस।
कबहुँ पावउ बास मैं, जाइ अगमपुर देस ॥१८॥

जब आये चैाथे बन जहा । फले बहुत फल देखा तहा ॥
साथिय एक कुवर सो बोला । फलहि बिलोकि सो रसना सोला ॥
आज करहु बन बीच बसेरा । तोरि अहार करहु फल केरा ॥

राजैं कहा भूख मोहि नाही । खाउँ कहा फल यह बन माहीं॥
है। अनरुध चाहन रै जस। । यहि दरसन का है। मैं भूखा ॥
हैं। बरती तेहि पन्थ को, इन्द्रावति जेहि नाउँ।
फल अहार तेहि दरस को, चाहौं तेहि दिस जाउँ॥१९॥
काटत पन्थ महीप सयाना । पचएँ बन मो आइ तुलाना ॥
छोटहि छोटे कोमल घासा । महि पर लागि रहा चहुं पासा॥
साथी एक कहा मन भावन । है अति कोमल घास बिछावन॥
पन्थ बहुत काटा तुम भूधर । दर बिसराम करहु तेहि ऊपर ॥
कह की कोमल सेज जो चहतेउँ। राजहि देम कलिंजर रहतेउँ ॥
मोहि बिसराम कहां है, जब लग दरस न होइ।
चलेउं हिदैं पाटिसों, सुख को अच्छर धोइ॥२०॥
छठएँ बन मो राजन आएउ । सो बन नाघत बेर न लाएउ ॥
नाम जपत इन्द्रावति केरा । सतएँ बन मो लीन्ह बसेरा ॥
साथिय एक कुंवर सो कहा । बन बिगहरि सो छूछो अहा ॥
राजैं साथी को समुझावा । जेहि दरसन पर मै चित लावा॥
अहइ हमार सवातिय सोई । काहेक भेंट बाघ सो होई ॥
काम क्रोध तिसना भया, जो नहिं जात नेवारि।
नरक होत बन सातो, हम कहं पन्थ मझार॥२१॥
जब राखत है। मगु पर पाऊ । बाढत मानस आगम चाऊ ॥
जोत एक तारा सम आगें । दिष्टि परत देखवँ अनुरागे ॥
जो अब दाउँ छाडि कइ पन्था। भूलवँ काटे बाझै कन्था ॥
तिरछा मारि पन्थ जो चला । ताकर होइ पन्थ मह भला ॥
चाही जो चाहै भल होना । थोरा सोना थोरा सोना ॥
नूर मुहम्मद सो मनुप, जिऔ सदा सुख चैन।
प्रेम पन्थ मो जा मन, जागा दिन अउ रैन॥२२॥

जब साती बन पाछैंय डारा । पहुचे तब देहन्त मझारा ॥
सात सखा सो राजन बोला । बात विनै रस पागिय खोला ॥
हो मै तासु गलिय कर जोगी । जा सुमिरन सो जगत सजोगी ॥
हो मै जोग पन्थ कह कावा । एकौ जोग भेद नहि बोचा ॥
तुम सब कह मै साथ लगाएउँ । जाइ न सकउँ लाज मैं पाएउँ ॥

थिरहु सबै देहन्तपुर, तब मेलेउँ बोलाइ ।
जब मोहिं अलख दयालहोइ, जिउकों देइ मिलाइ ॥२३॥

साथिन को बिछुरन की बाता । चोए बान होइ बेधेसि गाता ॥
कहा न मेटेन राजहि केरा । रोइ लिहेन देहन्त बसेरा ॥
आज बिमुख भा प्रान हमारा । हम कह मङ्ग सो कीन्ह निनारा ॥
जो आपन सँग तजि कै जाई । प्रीत किहे सो कौन भलाई ॥
सुख है जब लगि रहै मेराऊ । बिछुरत जिय पर मारइ घाऊ ॥

ता सँग प्रीत करीजे, जियत न छाड़ै साथ ।
ना तौ बिछुरे धावई, पछतावन निज हाथ ॥२४॥

बुद्ध सेन सँग लै हित स्वाती । नाघा बन औ परबत पाती ॥
आगे आइ सिन्धु नियराना । पार जाइ कह गाढ अटाना ॥
तत खन काया पति बनि जारा । आइ चहा उतरइ कह पारा ॥
पूछा मरम जोग कर सोई । राजैं कहा न राखेउ गोई ॥
प्रीत बीज काया पति बोवा । आपन बिपति कुवर सो रोवा ॥

जो कानन तुम नाघि कै, आएहु तप के जोर ।
तेहि कानन एक सामै, दरब लूटि गा मोर ॥२५॥

बनिज लाग आगपुर गएऊ । आगम हाट बीच मैं भएऊ ॥
हाट जहा आगमपुर केरी । देखेउँ बहुत वस्तु कइ ढेरी ॥
मोही तहा छतीसउ जाती । लेनो देन करहि दिन राती ॥

आवा गवन काइ सब कोई । बस्तु लेहि जस पूंजिय होई ॥
पूंजी रही तपस मैं लीन्हा । बन मे अलख अदरखी कीन्हा॥
पुनि दयाल भा दाता, सुमिरत ताको नाउँ ।
आगमपुर की हाट कहं, बस्तु बेसाहन जाउँ ॥२५॥
बोहित चढ़े दोऊ धीमानू । कायापति और कुंवर सुजानू ॥
पल पल उठे लहर हलकोरा । सेवक सेवत सुख नहि मोरा ॥
लखि समुद्र की उरमी गाढी । सेवक बात बोध कर काढी ॥
मनते साहस तजहु न राजा । लाइ अलखलटपुर इहि काजा ॥
लहर देखि जो धीरज तजा । तीर न मिल सिंधु महं भजा ॥
धीरज धरे रहहु मन, सुमिरहु एकहि नाउँ ।
बेगि तीर तुम पावहु, धीरज के बड़ साउँ ॥२६॥
हो सेवक मापा तुम भला । ज्ञान सरोत भएउ निर्मला ॥
ताहि समुद्र मो है मैं परा । जेहि आगे यह बुन्देक धरा ॥
अम्बु सीस ते नीचेहु नाहीं । सात समुद्र होव उपराहीं ॥
प्रेम समुद्र की लहरैं गाढी । तन सो जीउ लेत हैं काढी ॥
सुमिरन प्रान पियारी केरा । जिउ कह तन मो देत बसेरा ॥
प्रेम समुद्र अथाह है, बूडे मिले न अन्त ।
तेहि समुद्र मैं हौं परा, तीर न मिलत तुरन्त ॥२७॥
सेवक गुनी तीर लेइ आवा । सिन्धु तीर सब काहू पावा ॥
अवध पार होइ राजा जोगी । जाइ बसा जिउपूर वियोगी ॥
जिउपुर माह प्रेमिय राजा । गुपुत आप घटमो उप राजा ॥
जेइ मूरत तेहि प्रेम बढाएउ । स्वात पत्र पर ताहि बनाएउ ॥
तेहि ऊपर अस लाएउ ध्याना । रहि गइ मूरत आप हेराना ॥
तेहि पल एक चितेरा, आएउ राजा पास।
जोग फूल को मधुकर, भएउ पास रस आस ॥२८॥

जोगी मरम चितेरहि पावा । रहसि कुअर को बात सुनावा॥
जो चाहसि लखु नेहिय देहा । इन्द्रावति को मूरत ग्रेहा ॥
राजै सुनि कै बदन न फेरा । पछि लगि भएउ चितेरा केरा॥
जाइ चितेरैं सदन उघारा । भा मन्दिर मों राज कुमारा ॥
सहस अठारह मूरत देखा । देखा रानिय रूप सरेखा ॥

भएउ विचित वियोगी, चित्र संवारन हार।
मन्दिर बाहर कीन्हा, दीन्हा फेर केवार ॥२९॥

जब जागा मोहा अनुरागी । अधिको प्रेम अगिन मन लागी॥
मेधा दारु हितानल पावा । छवर बढावा ताहि जरावा ॥
जब जिअन्तपुर पहुचा राजा । बुदुहि छाड तहा सो भाजा ॥
बुद्ध सेन बिछुरन दुख भेंटा । पै राजा को कहा न भेटा ॥
आप जिअन्तपूर महँ रहा । धीजे गहा बिछुरन दुख सहा॥

कुंवर अकेला होइ चला, लै सारङ्गी हाथ।
जेहि कारन भा जोगी, तेहि क प्रेम तेहि साथ॥३०॥

आगमपूर आइ नियराना । राजा को जिव मन रह साना॥
दिष्टि परा जबहीं कविलासा । मिलेउ सुगन्ध मीत को बासा॥
जतिय एक राजा सँग लागा । जोगी जाय कि रस मह पागा॥
कहेसि कहा लग गवन गोसाईं। लेब बसेरा निसि केहि ठाईं ॥
हम तापसी अगमपुर आहीं । कवन देस तुम हिरदै माहीं ॥

कहा जती सों राजा, आगमपुर मैं जाउं।
रात बसेरा लेइं मैं, एहि आगमपुर ठाउं॥३१॥

अहो बहुत ठाऊ है तहा । रात बसेरा लेइ हो कहा ॥
जो देखै चाहउँ भल नारी । मनतारा पर जाहु भिखारी ॥
ससि बदनी पनिहारिन आवैं । परगट आपन रूप देखावैं ॥

जो चाहसि कछु वस्तु बेसाहै । हाठ बसेरा नीको आहै ॥
जो तुम होहु भीख कर चेरा । राज दुवारैं लेहु बसेरा ॥
जो विद्या तुम चाहौ, पहुचहु विद्या ठौर।
नां तो इस्सर मंडपै, भलो नाथ ना और ॥३२॥
कहा कुवर मैं लेब बसेरा । जहा थान गौरीपति केरा ॥
जा दिन से गुरमुख फल पावा । रूप एक मोहि गुरुअ देखावा ॥
वही रूप है हिर्दे समाना । आन रूप मै हिये न आना ॥
छूछ दरब सो हाथ हमारा । बस्तु लेन की नाहिय् पारा ॥
आपन भीख ताहि मैं चीन्हा । जोग भेष जेहि कारन लीन्हा॥
हौं जोगी जेहि दरस नित, आपन दहौं सरीर।
विद्या है तेहि रूप को, अन्तप पद गम्भीर ॥३३॥
भा आगमपुर कुवर बिवोगी । मानहु मरग बीच भा जोगी ॥
महि निर्मल देखा तपधनी । धरतो मनहु रूप की बनी ॥
रहेउ आप माटी एक मुठी । भैंएउ प्रेम बल सो बैकुठी ॥
करता हित मॉटी सङ्ग हेरा । नासा गरब पाव किय केरा ॥
मॉटी भीतर रतन छिपावा । या नित आदर तेहिक बढ़ावा॥
सब ऊपर उत्तम जनम, अलख मानवहिं दीन्ह।
आपन थाती ताहि है, थाती हारा कीन्ह ॥३४॥
महा देव के मण्डप पासा । राजा बसा मनोरथ आसा ॥
जाइ सनेही निस जब पावा । इस्सर के आगें सिर नावा ॥
महादेव देवन के देवा । होहु दयाल करब मैं सेवा ॥
नहि नहि चूक कहेउँ प्रभूना । सेवा जोग कहा मोहि बूता ॥
हहु अन्तर जामी तुम देवा । जानन हहु सब मन कर भेवा ॥
होइ दयाल गौरी पती, पुरवहु काज हमार।
मनसा पूजै कारने, लीन्हा सरन तोहार ॥३५॥

जब महेस कह बहुत मनावा । सबद एक मरहम सो आवा ॥
प्रेम पूर पूरा है जहा । रानी की फुलवारिय तहा ॥
तेहिक नाम है मन फुलवारी । पिरहु जाइतेहि बीचभिखारी॥
वोहि फुलवारि लेहु बसेरा । मिलै दरस इन्द्रावति केरा ॥
सबद पाइ राजा रहसाना । सुमिरिसुमिरिहरसरहि बखाना॥

रैन गवाएउ जाप मों, भोर होत तपि नांह।
प्रेमपुरा मों होइ कै, भा फुलवारी माह ॥३६॥

जब राजा फुलवारिय आएउ । बास सुगन्ध प्रीत कर पाएउ ॥
मन फुलवारी मन फुलवारी । भएउ भएउमनमुदित भिखारी॥
फूलन सो दरसन कर चेरा । पाएउ रँग इन्द्रावति केरा ॥
पर चिन्ता कह छाड़ेउ जोगी । एकै चिन्त मो परा वियोगी ॥
मन बारी मन बारिय पावा । बीरो प्रेम प्रीत को लावा ॥

प्रीत बीज मन खेत मों, बोएउ राज कुमार।
इन्द्रावति को दरस हित, बैठा आसन मार ॥३७॥

जेहि दरसन ऊपर चित रहई । बचन देखाव दरस को कहई ॥
देख न सको होइ सदेसा । अन्तो प्रगटै किरपा भेसा ॥
जोत सैल के ऊपर हारइ । दरस देइ अन्तर पट जारइ ॥
गिरइ बुद्ध बैसाखिय करसो । होइ सरप तेहि धरइन डरसो॥
आय सुपाय परइ तब सोई । जैसो रहै तयस पुनि होई ॥

दरस पाइ कै मुरुझै, रहइ न चेत गेयान।
प्रेम अरथ यह भापित, बूझै चतुर सुजान ॥३८॥

अरे मित्रनी प्रेम पियारी । तोहि सम नहि दूसर उजियारी॥
फागुन मास बीच जस लीजे । खेलउँ फाग बालमिय संगे ॥
एक पियाला हाला पावउँ । त्रासहि छाड़ि देउँ दिखावउँ॥

जेतिक अहैं काय रुद अगू । तेतिक करहु ताछ सिरदँगू ॥
सुख के पाव तरें सिर नावँ । दुख के सिर पर होलिक लावँ॥

विना कदम्बरि के पिएँ, ग्राम न मन सों जात ।
दयावती होइ दीजिये, होलिक लागी प्रात ॥२९॥



## [ ५ ] फाग खण्ड ।

आगमपुर कविलास मझारा । फागुन आइ अनन्द पसारा ॥
एक दिस पुरुखे एक दिस गोरी। झिलमिलगावहिं चाचर जोरी॥
डँफ बजावहिं औ सिरदँगू । पिचकारिन सों भरइ सुरँगू ॥
धन के ऊपर डारहिं नाहा । धन डारहिं पूरुष उपराहा ॥
रङ्ग अबीर भरा सब कोई । जो जहा रहा भरा तहा सोई ॥

गली गली घर घर सकल, मानहिं फाग अनन्द ।
भांति सब आनन्द सो, भा फागुन सुख कन्द ॥१॥

कैस आनद मानइ कोई । जै चिन्ता पाछें सवँ होई ॥
औ फिर आएउ कहा अजोरा । रोवहु बहुत हँसहु तुम थोरा ॥
मन पर घटा बुन्द बरसावा । एक बुन्द पर मद को आवा ॥
औरन सो मानुष नियराना । नियरे सो डर बीच समाना ॥
राजा नियर रहइ जउ कोई । ता कहँ बहुतै चिन्ता होई ॥

राजा के अस्थान सों, दूर बसै जो कोइ ।
तेहि मन निप किठोर सो, चिन्ता बहुत न होइ ॥२॥

इन्द्रावति राजा कर बारी । आगमपुर की प्रान पियारी ॥
सखिन साथ भूली सुख केला । औ भूली फागुन की खेलो ॥
धन के अङ्गन बल तरुनाई । आई छवि अधिकार बढाई ॥

जोबन लाज नयन मो दीन्हा । मुगधा सो मध्या तेहि कीन्हा ॥
गइ चचलताई थिरताई । आई लाज निकाइय पाई ॥

धन सूधें चितवत रहीं, निस दिन जेहि अँखियान।
सो तीछे चितवन लगीं, जोबन के अभिमान ॥३॥

इन्द्रावति सँग सखी महेली । गावहि गीत मनावहि केली ॥
सखिन माथ इन्द्रावति ठावँ । सजनी रही बिरहनिय भावँ ॥
सोवत मन बिरहिन को जागा । रही कमल अलि सङ्ग न लागा ॥
गाएउ होरिय बिरहिनि गोरी । तरुनाई सामय हइ थोरी ॥
जात अकारथ है पछताना । कान्हा कुवरिहि मङ्ग लोभाना ॥

है अथाह जोबन उदधि, थाकी नाव हमार।
खेवक कान्ह कहा है, खेइ लगावइ पार ॥४॥

लाभा कैान मिलै जग माहीं । जो प्रीतम अपने घर नाहीं ॥
धन पिय कोरैं पिय धन कोरा । सोवहि है दुख हम धन बोरा ॥
है जोबन हस्ती मतवारी । कहा महाउत आकुस धारी ॥
बिर्थ खाब सोइब औ जीवन । पिउना जिवना लोहुव पीवन ॥
बिरह आग नित जारत देहा । अन्त एक दिन होयइ खेहा ॥

जाइ बसाएउ मधु बनै, निदैं नन्द कुमार।
हम धन झूरैं रात दिन, गोकुल भएउ उजार ॥५॥

होरी प्यारी होरिय प्यारी । है नाही है मारन हारी ॥
गोरिन जोरिन के सँग होरी । गावहि होरिय बैरिन मोरी ॥
बना नहीं आएउ जोबना । गा सुख दुख आएउ अँगना ॥
फाग राग अनुराग बढावै । बिरह आग मनदाग लगावै ॥
बिनु प्रीतम बिछुरन बन माही । अहउ परी बन आवत नाही ॥

करता जो किरपा करै, मीलै प्रीतम प्रान।
नाहीं तौ जिउ जात है, फागुन होत निदान ॥६॥

सुनि होरी इन्द्रावति रानी । भइलि आपसो आतुर स्यानी॥
जोबन सिन्धु अगाध औगाहा । ना तो पार होइ कह थाहा ॥
खोज हिये सेवक कर कीन्हा । तजि आनँद तापर चित दीन्हा॥
होइ उदास रानि अमुहानी । बुझे न जानी सखिय सयानी॥
कहे न ध्यान धन का पर दीन्हें । धनुके बीच चन्द्रमा कीन्हे ॥

इन्द्रावति सखियन सों, राखा मरम छिपाइ।
दिन भर धन व्याकुल रही, गौ निस नींद पराइ ॥७॥

बीती रात भएउ जब भोरा । एक सखी आएउ धन ओरा ॥
बैठिय बोलिय बाल रसीली । तुम प्यारी सुकुवार छबीली ॥
सोभा रूप बहुत तोहि माहीं । ऐसी रूपवती कोउ नाहीं ॥
केहि लाहै यह छवि अधिकारी । आवन बदन न देखइ प्यारी॥
दरपन देउँ देखु मुख सोभा । एतो दिन लग जो भा सोभा॥

पहिले अंजन नैन मो, दै लीजे हो प्रान।
तब दरपन लै देखहु, बदन कनक को बान ॥८॥

सखी बात धन सरवन कीन्हा । अजन स्याम सखी तेहि दीन्हा।
दीन्हा अजन आखिन माहीं । दरपन लै देखा परछाहीं ॥
देखि बदन कर मजुल सोभा । धन मन अपने रूपहि लोभा॥
आपुहि पर रीझी वह प्यारी । रहिल अचेत भइल सुधवारी॥
पाएउ चन्द्र बदन उजियारा । कहा कहा है देखन हारा ॥

भएउ बेकल इन्द्रावति, चित गाँहक पर दान्ह।
हीरा मनि बिनु जौहरी, कैसेहु जाई न चीन्ह ॥९॥

भइ व्याकुल इन्द्रावति रानी । मन मो गाँहक सोच समानी ॥
लाग दोहाग सरीर मझारा । दगध दोहा को अहै अपारा ॥
भइ बिथहल इन्द्रावति बाला । भयो कपोल इँगुर हरताला ॥

इंगुर अधर दसन वह पारा । प्रेम क ..ाग दोऊ कह जारा ॥
अधर न हँसा न रद विहसाना । भा सँकेत मन कलिय समाना ॥
धन मन प्रेम आग पर, भा पारा के मान ।
चंचल औ व्याकुल भा, सुख औ नींद हिरान ॥१०॥
ताको कहा नीद सुख भोगू । जाको प्रीतम लाग वियोगू ॥
खाय तबै जब भूख सतावै । बोलै तब जब कोउ बोलावै ॥
देखै जोत रयन अधियारी । पियरो सेत अउर रतनारी ॥
सेत पियर मन जोत बिलोकै । और चँदर सम त्रास न रोकै ॥
जिठ की जोत बहुत है सेता । औ परघट है सूरज जेता ॥
महा जोत यह नैन सों, कहां बिलोकै कोइ ।
चखु सरवन औ नासिका, तेहि पल एकै होइ ॥११॥
प्रेम समुद्र बीच धन परी । लहरै खाय घरी औ घरी ॥
हिरदैं भीतर करइ पुकारा । कहा हमारो खेवन हारा ॥
दिन व्याकुल निस नीद न सोवै । व्याकुल होइ मनआखिन रोवै ॥
काम के बान को बेझा भई । बैरी ताहि भई तरुनई ॥
रहीलि एक तो अलप अहारी । औरैा तजा अहार पियारी ॥
छूट गएउ प्यारी सों, सुख सोइब औ खाव ।
चिन्त झकोरा सो पियर, भएउ सो ललति गुलाव ॥१२॥
मरमी नाम सखी धन केरी । पूछा कस धन है गति तेरी ॥
तोहि मन मो कछु चिन्ता अहई । तेरो बदन मरम सब कहई ॥
काहे बिना झकोर बयारा । पियरो ललित गुलाब तोम्हारा ॥
है बिस मो प्यारी मन माही । परमद छवि मुख ऊपर नाही ॥
फागुन भई मोद को मासा । तोहि अनन्द मनसो कह नासा ॥
दिवस चार सो देखउं, और बदन तोहार ।
अहै सीस के ऊपर, कछु चिन्ता को भार ॥१३॥

हो मरमी चिन्ता कछु नाहीं । अन्त सुरङ्ग फूल कुम्हिलाहीं ॥
फूल रहत पहिले दिन नीका । दुसेर देवस होत रँग फीका ॥
पुरन चन्द्र जो निर्मल होई । पुनि दिन दिन छीजत है सोई ॥
औ सब विरछ देखु धन हेरी । लागइ झरइ पात ना केरी ॥
हरियर रहइँ विरछे कइ डारा । देखहु होन चहइँ पतिझारा ॥

रहै न एकौ अन्त कहं, नारँग दाडिम दाख ।
देवस चार की चादनी फिर अँधियारो पाख ॥१४॥

कहेउ साव धन प्रान पियारी । पै नवीन है समै तुम्हारी ॥
तुम धन अहो दुइज कै चादू । पूरनचन्द्र परैउ तोहि फादू ॥
दिन दिन गो दूनी तोहि चाही । अबहि घटन की समैं न आही ॥
मैं मरमी मरमी हउँ तोरी । हमतें मरम न गोवहु गोरी ॥
मित्र बयद सो राखहि गोई । ताको भला न कबहू होई ॥

नव पत्री तुम रानी, जिउ फुलवारी माह ।
सामय पत्र झरै की, नाही तोहि उपराह ॥१५॥

धन मरमी को मरमी पाएउ । दाया सो तेहि कठ लगाएउ ।
कठ लाइ धन कहँ धन रोई । नरगिस नीर गुलाबहि धोई ॥
रोई कहा मा जोबन बैरी । का कीजे री देह दहै री ॥
जोबन गजरिपु मारी भारी । कहा महाउत राखइ मारी ॥
जिसको नीद दिवस को सेला । हरा दोऊ होइ सत्रु नवेला ॥

जोबन सिन्धु मां रतन, भाजल कली समान ।
खिन विलात खिन प्रगटत, व्याकुल रहत परान ॥१६॥

अहो रानी यह जग माहू । है यह गजक महाउत नाहू ॥
जब लग गजी पाउस ताही । तब लग ज्ञान महावत आही ॥
काम क्रोध मन मारे रहऊ । रहउ न व्याकुल धीरज गहऊ ॥

यह जोबन के काह करैरी　। एक समै सब को है बैरी　॥
तोहि मन भीतर चिन्त समानी। नींद कहा सो आवइ रानी ॥
नाव तोर रानी अहै, जोबन जलधि मझार।
करता खेवक मेरइहि, खेइ करइ तोहि पार ॥१७॥
इच्छा पूजै कहा हमारी　। भइउ जगत सो मैं हत्यारी ॥
निर्प बहुत मोहि कारन आए । जलज जलधि सो जीव गँवाए ॥
हत्या बहुत चढो है मा का　। कित भल मोर होइ सुर लोका॥
जानत हो जस आनब चाही । रहउ अकेली बिना बियाही ॥
सोतिब बर इन काहुब हाथा । सेंदुर चढइ न मोरेह माथा ॥
अर्जुन धनुधारी कहा, राहु सो बेधै आइ ।
मीटै पन अति गाढा, द्रोपद ब्याही जाइ ॥१८॥
आस न छाडहु होइह काजा । अरजुन सम होइ कोइ राजा ॥
जैसैं कविधुज बेधेउ राहू　। भएउ द्रौपदी सङ्ग बियाहू　॥
तस वह मोती आइ निमारे । तोहि सँग परमद बिते मवारै ॥
सिवहिं सुमिरु जेइँ परम बतावा॥ तस मनाउ जस आइ मनावा॥
है सब काज घरी कर बाधा　। आइ घरी हलुकाइहि काधा ॥
देह दुर्म पलुहावहु, न तो जाहि कुम्हिलाइ।
पूजै इच्छा रानिया, जा दिन घरी तुलाइ ॥१९॥
रात समै इन्द्रावति रानी　। व्याकुल चिन्ता सिन्धु समानी॥
सुमिरा महादेव कर नाउँ　। पारबतिहि आना मन ठावँ ॥
बेता के परन पुजावहु तुही । गुरजन बीच करहु सित मुँही ॥
तुम जगदम्बा सिव अधंगी　। देहु सोहाग होउ पिय सङ्गी ॥
धकर फूल चढा पिय पागा　। फूल हमार डार है लागा　॥
सोइ गइउ सेजिया पर,सिव औ सिवा मनाइ।
सोवतहि देखा सपन, जागत रहिउं तवाय ॥२०॥

हो मरमी चिन्ता कछु नाही । अन्त मुरझ फुउ कुम्हिलाहीं ॥
फूल रहत पहिले दिन नीका । दुसेर देवस होत रँग फीका ॥
पूरन चन्द्र जो निर्मल होइ । पुनि दिन दिन छीजत है सोई ॥
औ सब विउं देखु धन हेरी । लागइ झरइ पात ना फेरी ॥
हरियर रहइँ विउं कइ डारा । देखहु होन चहइँ पतिझारा ॥

रहै न एकौ अन्त कहं, नारँग दाडिम दाख ।
देवस चार की चादनी फिर अंधियारो पाख ॥१४॥

कहेउ साच धन प्रान पियारी । पै नवीन है समै तुम्हारी ॥
तुम धन अहो दुइज के चाद । पूरनचन्द्र परेउ तोहि काद ॥
दिन दिन गो दूनी तोहि चाही । अवहि घटन की समै न आही ॥
मैं मरमो मरमी हउँ तोरी । हमतें मरम न गोवहु गोरी ॥
मित्र चपद सो राखहि गोई । ताको भला न कबहू होई ॥

नव पत्रो तुम रानी, जिउ फुलवारी माह ।
सामय पत्र झरै की, नाहीं तोहि उपराहं ॥१५॥

धन मरमी को मरमी पाएउ । दाया सो तेहि कठ लगाएउ ॥
कठ लाइ धन कहँ धन रोई । नरगिस नीर गुलावहि धोई ॥
रोई कहा भा जोबन वैरी । का कीजे री देह दहै री ॥
जोबन गजरिपु भारी भारी । कहा महाउत राखइ मारी ॥
निसको नीद दिवस को खेला । हरा दोऊ होइ मतु नवेला ॥

जोवन सिन्धु मां रतन, भाजल कली समान ।
खिन बिलात खिन प्रगटत, व्याकुल रहत परान ॥१६॥

अहो रानी यह जग माहू

यह जोवन को काह करैरी । एक समै सब को है वैरी ॥
तोहि मन भीतर चिन्त समानी। नींद कहा सो आवइ रानी ॥

नाव तोर रानी अहै, जोवन जलधि मझार।
करता खेवक मेरइहि, खेइ करइ तोहि पार ॥१७॥

इच्छा पूजै कहा हमारी । भइउ जगत मो मैं हत्यारी ॥
निर्प बहुत मोहि कारन आए । जलज जलधि मो जीउ गँवाए॥
हत्या बहुत चढी है मो का । कित भल मोर होइ सुर लोका॥
जानत हो जस आनब चाही । रहउ अकेली बिना बियाही॥
मोतिय बर इन काहुब हाथा । सेंदुर चढइ न मोरेह माथा ॥

अर्जुन धनुधारी कहा, राहु सो बेधै आइ ।
मीटै पन अति गाढा, द्रोपद ब्याही जाइ ॥१८॥

आस न छाडहु होइह काजा । अरजुन सम होई कोइ राजा ॥
जैसैं कविधुज बेधेउ राहू । भएउ द्रोपदी सङ्ग बियाहू ॥
तस वह मोती आइ निसारे । तोहि सँग परमद बिर्ल सवारै॥
सिउहिँ सुमिरु जेइँ परम बतावा। तस मनाउ जस जाइ मनावा॥
है सब काज घरी कर बाधा । आइ घरी हलुकाइहि काधा॥

देह दुर्म पलुहावहु, न तो जाहि कुम्हिलाइ।
पूजै इच्छा रानिया, जा दिन घरी तुलाइ ॥१९॥

रात समै इन्द्रावति रानी । व्याकुल चिन्ता सिरपा बनबीम.
सुमिरा महादेव क[illegible] ।[illegible] दुर्ख बीत कन्त नित बीता॥
अह खेल नैहर को जिवना । पै पिय बिन है लोहू पियना ॥
नैहर खेल अहै दिन चारी । पियसग जनम निबाह पियारी॥
नैहर तेहि नरक समाना । जाके मन मों पीउ समाना ॥

॥ जो निदँ होइ प्रीतम, देइ नरक असथान ।
॥ होइ सोई बैकुण्ठ सम, पतिबरता के जान ॥२७॥

जो परी चित बाहर धावा । सो निदान महि ऊपर आवा ॥
अपने जोग ठाव जेइ लीन्हा । सब कोऊ तेहि आदर कीन्हा ॥

सब काहूं कह ठाउँ है, अपने अपने मान ।
रानी राजा जोग है, ससि जोगे है भान ॥५॥

हौ मै ता दरसन नित जोगी । भसम चढाएँ प्रेम बियोगी ॥
ताको प्रेम गुरू है मेरो । जोग सिखाय कीन्ह मोहि चेरो॥
जब मन बसी धरेउ तब जोगू । तजि कै सकल जगत सुख भोगू ॥
वोहि उत्तम दरसन के कारन । आएउ नाचि मेह दधि आरन॥
जा दिन मै दरसन वह पावउ । होइ आप आपुहि हेरवावउ ॥

दरसन देखै कारनहि, रोम रोम भये नैन ।
नींद न आवत निस कहं, बासर परत न चैन ॥६॥

चैन कहा चिन्ता जेहि जीऊ । जीउ दुग्ध भा चिन्ता घीऊ ॥
जब चिन्ता तब नींद न आवै । आवै तब जब चिन्ता जावै ॥
प्रेमी पर चिन्ता कह मारै । मारै मन चाहुत जिय वारै ॥
हेरै प्रीतम मुख नहि फेरै । कोरैं भित्र मित्र पह हेरै ॥
रोवे रकत आस नहि सोवै । दरसन लाग रात दिन रोवै ॥

सत्तर सिर मन तीन सै, पांव एक सै जाहि ।
प्रेमी को दुख देत सो, प्रेम अर्थ यह आहि ॥७॥

हौ जोगी पै उत्तिम भीखा । प्रेम पाइ मागै मै सीखा ॥
जेहि मन ऊँच ऊँच भा सोई । जेहि मन नीच नीच सो होई ॥
कहा चाद कह रहइ चकोरा । प्रीत लाग चितवत तेहि ओरा ॥
औ अरविन्द रहै जल माही । रवि सेवत तेहि जोगें [illegible]
दादुर कवल सनेह न पावै । धावै मधुकर तेहि [illegible]

दूर देस की दिष्ट सों, है समीप गुन मूर ।
बिना नैन औ दिष्ट के, नियरें के है दूर ॥

मालिन कहा बहुत तुम बूझा । प्रेम पन्थ उजियारा सूझा ॥
कवन जात है का है नाऊ । कहा जनम भुम्मी को ठाऊ ॥
कहा रहेउ मैं जात चदेला । अब सम जात धूर सिर मेला ॥
जनम भुम्मि कालिञ्जर ठाऊ । राजकुवर है मेरो नाऊ ॥
प्रेम तेहिक मोहि चेला कीन्हा। राज छोडाय जोग गुन दीन्हा॥

हौं जोगी तेहि पन्थ को, नहिं चाहौं कविलास।
चाहउँ दरसन भिच्छा, राखत हौं नित आस॥९॥

हो जागी मुख आभा तेरी । साखि देत है राजा केरी ॥
पै तोहि साथ न सेवक कोई । राजा पर विस्वास न होई ॥
औ मोती का द्रव है गाढा । बूडे बहुत न काहुअ काढा ॥
भीख मिलन गाढी है जोगी । भाग जो होइ तो होहु सँजोगी॥
याहू पर बहुतै तुम कीन्हा । तजि सुख भोग जोग दुख लीन्हा

जेहि दरसन के दीप पर, है पतङ्ग संसार ।
प्रेम तेहिक तुम लीन्हा, मरै न नाम तोहार ॥१०॥

है इन्द्रावति विद्याधरी । विद्याधरी आप अउतरी ॥
है पदमिनि मृगसावक नैनी । ज्ञानवन्त औ कोकिल बैनी ॥
जो काहुअ पर डारै डीठी । सो जन देइ जगत दिस पीठी॥
अस रुपवन्ती सुन्दर आहै । बिनु देखें सब ताहि सराहै ॥
रोलै सुख परभात देखावै । खोलै केस साझ होइ आवै ॥

है तेहि चन्द्र बदन लखि, जगत नयन उँजियार।
गगन सहस लोचन सों, निरखै तेहिक सिंगार॥११॥

धन दृग मतवारे पैरारे । चितवन बीच सिन्धु जा ढारे॥
अधरन सो मुसकान सोहाई । बात कहत सो झरत मिठाई ॥
सखी अहैं दरपन तेहि माही । डारा सुन्दर मुख परछाहीं ॥

तासो सखी भई छवि धारी । छवि दाता है प्रान पियारी ॥
है मन अलक बीच हैं बाधे । लेहि सहस जिउ हत्या काधे ॥
वहुतन तजि जग धन्धा, तप साधा तेहि लाग ।
अरुझि रहा मन अलकै, जिउ मारा अनुराग ॥१२॥
है तेहि अस ताक मो दीया । भा उजियारो मन्दिर हीया ॥
सीसा बीच दिया है धरा । मनु सीसा तारा निर्मरा ॥
है मन्दिर सोभित फुलवारी । अहै सुगन्ध मालति वह बारी ॥
लेहि रहैं आखिन पर चेरी । अहै सखी छाया तेहि केरी ॥
दिष्ट न आवत ताकी छाया । मानहु जीव धरे है काया ॥
वोहि डोले सब डोलैं, थिरें थिरै सब कोइ ।
काया सों जो होत है, सो छाया मो होइ ॥१३॥
सात अन्तर पट भीतर सोई । रिहत न देखत अँखिन्हि कोई ॥
बारह मन्दिर मो वह प्यारी । रहत सदा है सेज सँवारी ॥
हीरा मात सात जस तारे । हैं मन्दिर भीतर उँजियारे ॥
दुइ से औ अढतालिस करी । लागे रतन पदारथ भरी ॥
है मन्दिर मो तेरह द्वारा । नो द्वारा नित रहत उघारा ॥
वाय तेज जल पिथिवी, मानहु कैयक ठाउं ।
बारह मँदिर संचारा, जगपत जाको नाउं ॥१४॥
आवै जाइ पवन दुइ द्वारें । सङ्गी सोहु न सबद सँचारें ॥
दसवँ द्वार न खोलन कोई । तब खोलै जब मरमी होई ॥
दस चेरी धन की गुन भरीं । सेवा बीच रहैं नित खरी ॥
पाच मँदिर के बाहर रहईं । पाच मँदिर भीतर गुन गहईं ॥
एक सुध पाचो सो नित लेईं । सुध चारो चेरिन कह देईं ॥
है सरूप वह रानी, रहै सात पट मांह ।
सखियन सो वह प्रगटै, अहै सखी सन छाह ॥१५॥

सुनि इन्द्रावति रूप बखानो । राजकुंवर हिर्दै रहमानो ॥
कहा लेहिउ तेहि कारन जोगू । है माहिमानस प्रीत वियोगू ॥
भायेउ आवत इहा अकेला । गुरु न भयेउ का राखउ चेला ॥
होउँ अछिध मो होइ मर जीया । तजि जिउ भय पोढा कइ हीया॥
भाग जो होइ जलज निसारउ । ना तो जिउ जिउ कारन वारउ॥

प्रेम फांद मों हैां परा, नहिं छूटै की आस ।
मिलबो चाहैां प्रान को, अहै न भूख पियास ॥१६॥

जो चाहत सजोग वियोगी । जो मैं कहउ सो साधहु जोगी॥
खोटे काज के नियर न जाहू । निरमल कथा होइ जस चाहू ॥
पर चिन्ता तजि सुमिरहु ताको । होइ सो भरता मन आभा को ॥
ना रहिये आपा गुन साथा । निरमलता आवै जिउ हाथा ॥
मन जिउतें सुमिरहु वह नाऊ । बुझहु प्रान मो ताको ठाऊ ॥

दूसर चिन्ता छाड़ि कै, तापर लावहु ध्यान ।
मन फुलवारी मो रहै, पावहु दरस निदान ॥१७॥

आपन है नाही करु जोगी । पुनि है होसि होसिहै भोगी
नाहीं होइ नाहि तै हेरा । ना तो मिलत नियर तेहि केरा॥
नियर मिले तैं दरसन होई । जोग मूल है तीनउ सोई ॥
जो मर जिया सो भा मर जीया। मोती लिया दिया भा दीया ॥
मरिकै जिउ पुनि मीचु न आवै। प्रानपियारी बदन दिखावै ॥

छिन अन्तरपट होइ रही, फुलवारी के फूल ।
देखु रङ्ग प्यारी कर, है रङ्गन को मूल ॥१८॥

कहि राजा सो भेद कहानी । गइल जहा इन्द्रावति रानी ॥
भै व्याकुल प्यारी तब ताईं । जोगी आइ बसा मन ठाईं ॥
बाढेउ प्रीत जोगेस्वर केरी । मन पद परी प्रेम की बेरी ॥

